इसलिए यह उचित ही है कि उनके पात्रों में इस प्रकार के कथोपकथन बहुत हैं। 'शेष प्रश्न' में तो कथोपकथन ही कथोपकथन है, और सब उल्लिखित पहलुओं पर बहुत गहरी छानबीन करते हैं, प्रेमचन्द वर्ग-सग्राम के शोषण के चित्रकार हैं, इसलिए उनके कथोपकथन में इन्हीं पहलुओं को स्पष्ट किया गया है, और इसमें उनके समकक्ष भारतीय-साहित्य में कोई नहीं है।

## जैसा व्यक्ति वैसा कथोपकथन

कथोपकथन का जो दूसरा गुण है कि वह बातचीत करनेवालों की मानसिक सतह के अनुसार हो, तथा उसकी भाषा उसके उपयुक्त हो, प्रेमचन्दजी इसे इतना अच्छा निभा ले जाते हैं कि इस पर कुछ कहने की आवश्यकता ही नही है। अक्सर उनकी कराई हुई बातचीत इसी गुण के कारण बहुत दिलचस्प होती है, और पाठक का जी नहीं ऊबता है। यों तो उन्होंने भाषा अपने पूर्ववर्ती हिन्दी और उर्दू के सब लेखकों से ली, किन्तु कराई हुई बातचीत में विशेषकर फिसाने आजाद के लेखक का प्रभाव ज्ञात होता है। उनके उपन्यासों में किसान किसान की तरह, मजदूर मजदूर की तरह—सच्चेप में हिन्दू, मुसलमान, कारिन्दा, अफसर सब अपनी-अपनी भाषा में बातचीत करते हैं। बातचीत स्वयं ही इतनी दिलचस्प रहती है कि उसमें जी लग जाता है।

## कथोपकथन में संयम-कला का गुण

हम रोजमर्रे की बातचीत में कितनी ही फालतू बातें कहते हैं जिनका उपन्यास में कोई स्थान नहीं हो सकता। मिस्टर आर्थर जोन्स ने ठीक ही कहा है कि रोज हाने वाले वस्तुवादी झगड़े में कितनी ही फालतू बातें कहीं तथा सुनी जाती हैं, किन्तु नाटक या उपन्यास में इस प्रकार फालतू बातों के लिए कोई गुञ्जाइश नहीं है। जीवन का

उस स्थल पर उस परिस्थिति में और किया ही क्या जा सकता था। यह तो ठीक है कि जितनी ही कम मृत्यु कराई जाय उतनी ही अच्छी बात है क्योंकि पात्रों की मृत्यु कराना अधिकतर क्षेत्र में लेखक की कलात्मकअसमर्थता ही प्रकट करती है, उद्भावना शक्ति की प्रौढता नहीं। किन्तु जहाँ इसीसे कला के उद्देश्य की पूर्ति होती हो, वहाँ क्या किया जाय? शेक्सपियर ने भी तो अपने सर्वोत्तम कहे जाने वाले पात्रों में कुछ कम हत्यायें नहीं कराई हैं।'[1] इसमें सन्देह नहीं कि सफाई बहुत अच्छी है, किन्तु इसके साथ ही यह भी मानना पड़ेगा कि किसी कलाकार के लिए यह अच्छी बात नहीं हो सकती कि वह ऐसी समस्या की सृष्टि करे जिसे वह सुलझा नहीं सकता, और इसलिए आत्महत्या या मृत्यु करा दे। हमारा यह कहना कदापि नहीं है कि सभी मृत्यु उपन्यास-कला के लिए घातक हैं; उदाहरणार्थ निर्मला में उदयभानुलाल की मृत्यु से ही समस्या का सूत्रपात होता है। ऐसी मृत्यु आपत्तिजनक नहीं हो सकती। वे ही मृत्युयें तथा आत्महत्यायें कला की दृष्टि से त्याज्य हैं जिनके होने के कारण लेखक ने अब तक जिस उलझन की सृष्टि की है, उसका एकाएक आकस्मिकता के साथ सुलझाव नहीं, बल्कि अन्त हो जाता है। इस दृष्टि से जोहरा की मृत्यु बहुत ही भद्दी रही, इसमें कोई सन्देह नहीं।

प्रेमचन्द-साहित्य में आत्महत्याओं की भरमार है, इतनी भरमार की बाबू श्री प्रकाश ने इसी कारण उनका साहित्य पढ़ना ही छोड़ दिया था, और प्रेमचन्द से शिकायत की थी कि यह उचित नहीं है।[2] शायद ही उनकी कोई रचना हो जिसमें आत्महत्या या आत्महत्या की चेष्टा नहीं है। सेवासदन में कृष्णचन्द ने ग्लानि से गंगा में डूबकर आत्महत्या कर ली। प्रेमाश्रम में मनोहर ने जब देखा कि उसके कारण गाँव वालों

---

[1] प्रे० उ० क० पृ० १८५-६ [2] ह० प्रे० पृ० ७६७

को कष्ट हुआ, तो वह जेल में आत्महत्या कर लेता है। इसी उपन्यास में ज्ञानशंकर जब देखता है कि विद्या भी उसे कुछ नहीं समझती' तो डूबने जाता है, किन्तु डूब नहीं पाता है। वरदान में प्रताप ग्लानि के मारे रेल से कूदकर जान दे देता है। रंगभूमि में विनय आत्महत्या कर लेता है, इसका हम पहले ही उल्लेख कर चुके हैं। कायाकल्प में सोलह वर्ष की तेजस्विनी रोहिणी आत्महत्या कर लेती है। प्रतिज्ञा की पूर्णा जब कमलाप्रसाद के द्वारा बलात्कृता होने से बचकर निकल जाती है, तो वह गंगा में डूबने के लिए तैयार होती है।

## विश्व-साहित्य में प्रेमचन्द का प्रवेश

इन छोटी-मोटी त्रुटियों के बावजूद प्रेमचन्द के उपन्यास हिन्दी साहित्य को केवल भारतीय साहित्य में नहीं, बल्कि विश्वसाहित्य में स्थान दिला सका है, इसमें सन्देह नहीं।

प्रेमचन्द की प्रतिभा का सबसे बड़ा' दान यह है कि उनके पहले जो तबका हिन्दी उपन्यासों की ओर मुँह उठाकर देखता भी नहीं था, वह भी हिन्दी उपन्यासों को पढ़ने के लिए बाध्य हुये हैं तथा उनमें आनन्द प्राप्त करते हैं। साहित्य के दायरे का यह विस्तार कितनी बड़ी बात है, यह लेनिन ने सुप्रसिद्ध जर्मन क्रान्तिकारिणी क्लारा जेटकीन से बात करते हुये बताया था। उन्होंने कहा था कि 'कला जनता की है। कला को चाहिये कि वह अपनी शाखाओं को अधिक से अधिक जनता में प्रसारित कर दे। इसे चाहिये कि यह जनता की भावुकताओं, विचारों तथा इच्छाओं को संयुक्त करे, और इन्हें ऊपर उठावे।' यों तो सर्वहारिणी क्रान्ति होने पर ही कला सच्चे मानों में जनता की हो सकेगी, इसके पहले तो कला केवल कुछ रियायतप्राप्त वर्गों तथा उनके पिछलगुओं की ही सम्पत्ति रहेगी, किन्तु फिर भी जहाँ तक विषय-वस्तु को जनता के नजदीक लाकर जनता में प्रवेश करने की बात है,

येफ नामक सोवियट लेखक ने ह्यूमनिज्म और सच्ची क्रान्तिकारिणी शैली को अलग करते हुये लिखा है कि 'वे हमें ह्यूमनिष्ट बता कर हमारा नाम, साहित्य से काट ही देना चाहते थे।' आई० काटायेफ ने क्रान्तिकारिणी कला के सम्बन्ध में लिखा है कि 'मुझे इस बात पर खास जोर देकर कहना है कि हमारी कला जगजू होगी। क्रान्ति के मार्ग में जो रोड़े हैं—अकर्मण्यता, कायरता, शान्तिवाद, थकावट, उदासीनता, जो हमारे रथचक्र में कीचड़ की तरह लगकर उसकी अग्रगति में बाधा पहुँचाती हैं, इन सबके विरुद्ध हमारी कला संग्राम करेगी।' काटायेफ ने जो बातें क्रान्तिकारिणी कला की परिभाषा करते हुये लिखी हैं उनमें और अचल ने ह्यूमनिज्म की व्याख्या-सी करते हुये जो बातें लिखी हैं उनमें फर्क कहाँ है? इसलिए यहाँ अचलजी शब्दों की गड़बड़ी में पड़ गये हैं। उन्होंने जो कुछ कहा है वह ठीक है, किन्तु जिस नाम से उन्होंने प्रेमचन्द को अभिहित करना चाहा है, उसमें अव्याप्ति दोष है। प्रेमचन्द मानवतावादी थे जैसा कि प्रत्येक क्रान्तिकारी तथा समाजवादी होने के लिए वाध्य है, किन्तु वे मानवतावादी से कुछ अधिक भी इस अर्थ में थे कि उन्होंने अपने साहित्य में केवल भावुकता को प्रश्रय नहीं दिया, जगत् की विषमताओं पर आँसू बहाकर चुप नहीं हो गये, बल्कि उन्होंने अपने साहित्य में संग्राम का सन्देश दिया है। इस कारण वे काटायेफ-वर्णित अर्थ में क्रान्तिकारी हैं।

## सत्य, शिव, सुन्दर की दृष्टि से प्रेमचन्द-साहित्य

सत्य, शिव, सुन्दर की दृष्टि से भी उनकी कला बहुत ऊँचे दर्जे की है। वर्गसंघर्ष सत्य है, इसीको प्रेमचन्दजी ने अपने उपन्यासों का मुख्य उपजीव्य बनाया है। आगामी समाज वर्तमान शोषणमूलक पद्धति की तुलना में शिव है, इसीको क्रमशः प्रेमचन्द के अन्तिम

ा अन्तिम कहानियों में —और जैसा कि हम दिखा चुके
साहित्य मे चित्रित है। प्रेमचन्द-साहित्य सुन्दर इस अर्थ में
। है कि वह जीवन के प्रकाश-पुष्प प्रेम वाले हिस्से को
और बाकी की तरफ से आँख फेर लेता है, बल्कि वह सुन्दर
ई कि वह हमें इस बात की आशा दिलाता है कि असुन्दर
की विजय होगी। इस दृष्टि से देखने पर प्रेमचन्द का स्थान
त्य के उन अमर लेखकों में है जिन्होंने लेखनी से इतिहास